श्रीवीतरागाय नमः।

स्वर्गीय विद्वद्वर्य पं० सदासुखजी कासलीवाल द्वारा विरचित—

# अर्थप्रकाशिका

अर्थात्

## मोक्षशास्त्रकी भाषा वचनिका टीका।


प्रकाशकः—

**मूलचन्द किसनदास कापड़िया,**

मालिक, दिगम्बर जैन पुस्तकालय, कापडियाभवन, गांधीचौक—सूरत।

प्रथमावृत्ति ] वीर संवत् २४६६ [ प्रति १०००

"जैनविजय" प्रिन्टिंग प्रेस खपाटिया चकला—सूरतमें मूलचन्द किसनदास कापडियाने मुद्रित किया।

मूल्य—चार रुपये।

# अर्थप्रकाशिका और पं० सदासुखजी।

श्री उमास्वातिके तत्त्वार्थसूत्रकी हिन्दी टीकाओंमें 'अर्थप्रकाशिका' अपना खास स्थान रखती है। इसमें प्राचीन जैन ग्रन्थोंके अनुसार सूत्रोंका स्पष्ट अर्थ ही नहीं दिया गया, बल्कि उनका विशद व्याख्यान एवं स्पष्टीकरण भी किया गया है—सूत्रमें आई हुई प्रायः उन सभी बातोंका इसमें यथेष्ट विवेचन है जिनसे तत्त्वार्थके जिज्ञासुओंको तत्त्वार्थ विषयका बहुत कुछ परिज्ञान होजाता है। टीकाकी प्रामाणिकताके विषयमें पण्डित सदासुखदासजीके निम्न उद्गार खास तौरसे ध्यान देनेयोग्य हैं। जिनसे स्पष्ट है कि इस टीकामें जो कुछ विशेष कथन किया गया है वह सब राजवार्तिक, गोम्मटसार और त्रिलोकसार आदि ग्रन्थोंका आश्रय लेकर किया गया है—पण्डितजीने अपनी ओरसे उसमें एक अक्षर भी नहीं लिखा है। वे तो सूत्र—विरुद्ध लिखनेवालेको मिथ्यादृष्टि और सूत्रद्रोही तक बतलाते हैं और ऐसा करनेको बहुत ही ज्यादा अनुचित समझते रहे हैं, और इसलिये ऐसे सूत्रकी आज्ञानुसार वर्तनेवाले तथा पापभयसे भयभीत विद्वानोंके द्वारा अन्यथा अर्थके लिखे जानेकी सम्भावना प्रायः नहींके बराबर है। पण्डितजीके वे उद्गार इस प्रकार हैं—

"ऐसै अर्थ प्रकाशिका नाम देश भाषामय वचनिका श्री राजवार्तिक नाम ग्रन्थका अल्प लेश लेय अपना उपयोगकी विशुद्धताके अर्थि तथा संस्कृतके बोध रहित अल्पज्ञानिके तत्त्वार्थ सूत्रनिके अर्थ समझनेके अर्थि अपनी बुद्धिके अनुसार लिखी है। परन्तु राजवार्तिकका अर्थ कहूं कहूं गोम्मटसार, त्रिलोकसारका अर्थ लेय लिखा है। अपनी बुद्धिकी कल्पनातै इस ग्रन्थमें एक अक्षरहू नही लिखा है। जाकै पापका भय होयगा, अर जिनेन्द्रकी आज्ञाका धारनेवाला होयगा सो जिनेन्द्रके आगमकी आज्ञा विना एक अक्षर स्मरणगोचर नही करेगा लिखना तो वणै ही कैसें? अर जे सूत्र आज्ञा छांडि अपने मनकी युक्तितैं ही अपने अभिमान पुष्ट करनेकूं योग्य अयोग्य कल्पनाकरि लिखै हैं ते मिथ्यादृष्टि सूत्रद्रोही अनन्त संसार परिभ्रमण करेंगे।"

इस टीकाके अन्तमें दी हुई प्रशस्तिसे एक बातका और भी पता चलता है और वह यह कि, यह टीका अकेले पण्डित सदासुखदासजीकी ही कृति नही है, किन्तु दो विद्वानोंकी एक सम्मिलित कृति है। इस बातको सूचित करनेवाले प्रशस्तिके पद्य निम्नप्रकार हैं—

चौपाई ।

" पूरवमैं गंगातट धाम, अति सुन्दर आरा तिस नाम ।
तामैं जिन चैत्यालय लसै, अग्रवाल जैनी बहु बसैं ॥ १३ ॥
बहुज्ञाता तिनमैं जु रहाय, नाम तासु परमेष्ठि सहाय ।
जैन ग्रन्थमैं रुचि बहु करै, मिथ्या धरम न चितमैं धरै ॥ १४ ॥

दोहा ।

सो तत्त्वारथ सूत्रकी, रची वचनिका सार ।
नाम जु अर्थ प्रकाशिका, गिणती पाच हजार ॥ १५ ॥
सो भेजी जयपुर विषै, नाम सदासुख जास ।
सो पूरण ग्यारह सहस, करिभेजी तिन पास ॥ १६ ॥

सवैया ।

अगरवाल कुल श्रावक कीरतिचन्द जु आरे मांहि सुवास ।
परमेष्ठीसहाय तिनके सुत पिता निकट करि शास्त्राभ्यास ॥ १७ ॥
कियो ग्रन्थ निज परहित कारण लखि बहु रुचि जगमोहनदास ।
तत्त्वारथ अधिगम सु सदासुख रास चहुं दिश अर्थप्रकाश ॥ १८ ॥

इन पद्योंसे स्पष्ट है कि आरानिवासी पण्डित परमेष्ठीसहायजी अग्रवाल जैन थे। आपने अपने पिता कीरतचन्दजीके सहयोगसे ही जैन सिद्धांतका अच्छा ज्ञान प्राप्त किया था और आप बडे धर्मात्मा सज्जन थे तथा उस समय आरामे अच्छे विद्वान् समझे जाते थे। उन्होंने साधर्मी भाई जगमोहनदासकी तत्त्वार्थ विषयके जाननेकी विशेष रुचिको देखकर स्वपरहितके लिये यह 'अर्थप्रकाशिका' टीका सबसे पहले पाच हजार श्लोकप्रमाण लिखी थी और फिर उसे संशोधनादिके लिये जयपुरके प्रसिद्ध विद्वान् पण्डित सदासुखदासजीके पास भेजा था। पण्डित सदासुखजीने संशोधन सम्पादनादिके साथ टीकाको पल्लवित करते हुये उसे वर्तमान ११ हजार श्लोकपरिमाणका रूप दिया है और इसीसे यह टीका प्राय पण्डित सदासुखजीकी कृति समझी जाती है।

उक्त परिचयपरसे इतना और भी साफ ध्वनित होता है कि पण्डित सदासुखजीकी कृतियों (**भगवतीआराधना टीका आदि**) का उस समय आरा जैसे प्रसिद्ध नगरोंमे यथेष्ट प्रचार होचुका था और उनकी विद्वत्ता एवं टीका शक्तिका सिक्का तत्कालीन विद्वानोंके हृदयपर जम गया था। यही कारण है कि उक्त पण्डित परमेष्ठीसहायजीको तत्त्वार्थ सूत्रकी टीका लिखने और उसे जयपुर पण्डितजीके पास संशोधनादिके लिये भेजनेकी प्रेरणा मिली। इतना ही नहीं, वल्कि उसमें यथेष्ट परिवर्धन करनेकी अनुमति भी देनी पडी है। तभी पण्डित सदासुखदासजी उस टीकाको दुगनेसे भी अधिक विस्तृत करनेमं समर्थ होसके हैं।

इस टीकाके सम्पादनादि करनेमे पण्डित सदासुखजीका पूरे दो वर्षोंका समय लगा था। और वह विक्रम संवत् १९१४मं वैसाख शुक्ला दशमी रविवारके दिन पूर्ण हुई थी। जैसा कि प्रशस्तिके निम्न पद्यसे प्रकट है:—

संवत् उगणीसै अधिक, चौदह आदितवार।
सुदि दशमी वैशाखकी, पूरण किया विचार ॥ ३ ॥

यह टीका अपने विषयकी स्पष्ट विवेचक होनेके साथ साथ पढनेमं वडी ही रुचिकर प्रतीत होती है। इसीसे इसके पठन-पाठनका जैन समाजमे काफी प्रचार है।

इस टीकाके प्रधान लेखक पण्डित सदासुखजी तेरापन्थ आम्नायके प्रवल समर्थक थे। आप विक्रमकी १९ वी २० वी शताव्दीके वडे अच्छे विद्वान् होगये हैं। आपका जन्म खण्डेलवाल जातिमें हुआ था और आपका गोत्र 'कासलीवाल' था। आप डेडराजके वंशज थे और आपके पिताका नाम दुलीचन्द था, जैसा कि अर्थप्रकाशिका—प्रशस्तिकी निम्न पंक्तियोंसे प्रकट है:—

डेडराजके वंश मांहि, इक किंचित् ज्ञाता।
दुलीचन्दका पुत्र कासलीवाल विख्याता ॥ ४ ॥
नाम सदासुख कहैं, आत्मसुखका बहु इच्छुक।
सो जिनवानिप्रसाद विषयतैं भए निरिच्छक ॥ ५ ॥

आपका जन्म विक्रम संवत् १८५२ में अथवा उसके लगभग हुआ जान पड़ता है; क्योंकि आपकी रत्नकरण्ड श्रावकाचारकी टीका विक्रम सं० १९२० की चैत्र कृष्णा चतुर्दशीको पूर्ण हुई है और उस समय उसकी प्रशस्तिमे आपने अपनी आयु ६८ वर्षकी

प्रकट की है। आपकी जन्मभूमि जयपुर है। उस समय जयपुरमें राजा रामसिंहका राज्य था। कहा जाता है कि पण्डित सदासुखदासजी राज्यके खजाची थे और आपको जीवन–निर्वाहके लिये राज्यकी ओरसे ८) रु० माहवार मिला करते थे। इन्हींसे आपका और आपके कुटुम्बका पालन–पोषण होता था। इस विषयमें एक किम्बदन्ती इस तरहसे भी कही जाती है कि आपको जयपुर राज्यसे ८) रु० माहवार जिस समयसे मिलना शुरू हुआ था वह उन्हें बराबर उसी तरहसे मिलता रहा उसमे जरा भी वृद्धि नहीं हुई। एकवार महाराजाने स्वयं अपने कर्मचारियों आदिके वेतनादिका निरीक्षण किया, तब राजाको मालूम हुआ कि राज्यके खजाचीके सिवाय. चालीस वर्षके अर्सेमे सभी कर्मचारियोंके वेतनमें वृद्धि हुई है—वह दुगना और चौगुना तक होगया है। परन्तु खजाचीके वही आठ रुपया है। यह सब जानकर राजाको बहुत कुछ आश्चर्य और दु:ख हुआ। राजाने पण्डितजीको बुलाकर कहा—कि मुझसे भूल हुई है जो आजतक आपके वेतनमे किसी तरहकी वृद्धि नहीं होसकी। इतने थोडेसे खर्चमें आपके इतने वडे कुटुम्बका पालन–पोषण कैसे होता होगा? उत्तरमें पण्डितजीने कहा—कि आपकी कृपासे सब होजाता है। तब राजाने वडे आग्रहसे कहा कि अब आपको जो जरूरत हो सो मागले, मै उसे पूरा कर दूंगा और आजसे आपको वेतन २०) रु० माहवार मिला करेगा। इतना सब होने पर भी परम संतोषी पण्डित सदासुखदासजीने कहा कि यदि आप मेरी प्रार्थना स्वीकार करें, तो मै निवेदन करूं, इस समय मै रत्नकरण्ड श्रावकाचारकी टीका लिख रहा हूं, मुझे स्वयं अपनी इस अस्थायी पर्यायका कोई भरोसा नहीं है और मुझे किसी चीजकी कोई आकाक्षा नही है। अत आजसे मै आठ घण्टेके बजाय ६ घण्टे ही खजांचीका कार्य किया करूंगा और वेतन भी आप मुझे ८) रु०की बजाय ६) रु० मासिक ही दे दिया करें। तब राजाने कहा कि कलसे आप खजाचीका कार्य ६ घण्टे ही किया करें, परन्तु वेतन यदि आप अधिक नहीं लेना चाहते तो वह ८) रु०से किसी तरह भी कम नहीं किया जासकता।

यदि यह घटना सत्य हो, तो इससे पण्डितजीकी संतोष–वृत्तिका और धार्मिक साहित्यके निर्माणका कितना अधिक अनुराग प्रतीत होता है, इसे वतलानेकी जरूरत नहीं रहती। यदि भट्टारकीय प्रथाके खिलाफ तेरहपन्थ दि० जैन समाजमें स्थापित न होता और इस तरहसे खासकर जयपुर राज्यके विद्वान् दिगम्बर साहित्यको अनुवादादिसे अलंकृत कर उसका प्रचार न करते तो दि० जैन समाजमें धार्मिक ग्रंथोंके पठन-पाठनादिका और उनके ग्रन्थोंके टीका-टिप्पणादिके निर्माण रूप जो कार्य बराबर चालू रहा है वह शायद ही देखनेको मिलता।

पण्डितजीकी जीवन–घटनाओंका और कौटुम्बिक जीवनका यद्यपि कोई परिचय उपलब्ध नही है तो भी जो कुछ टीका ग्रंथोंमें दी गई संक्षिप्त प्रशस्ति आदिसे जाना जाता है उससे पं०जीकी चित्तवृत्ति, उनकी सदाचारता, आत्म–निर्भयता, अध्यात्मरसिकता, विद्वत्ता

और सच्ची धार्मिकता पद पदपर प्रगट होती है। आपका जिनवाणीके प्रति बडा भारी स्नेह था, और उसकी देश देशान्तरोंमें प्रचार करनेकी आवश्यकताको आप बहुत ही ज्यादा अनुभव किया करते थे। इसलिये आपका अधिक समय शास्त्र स्वाध्याय. सामायिक, तत्त्वचिंतवन, पठन-पाठन और ग्रंथोंके अनुवादादि कार्योंमें ही व्यतीत होता था। रत्नकरण्ड श्रावकाचारकी टीकाके अवलोकनसे आपके सैद्धान्तिक अनुभवका कितना ही पता चल जाता है और साथ ही आपकी विचार—पद्धतिका भी बहुत कुछ ज्ञान होजाता है। यद्यपि इस टीकामें कहीं कहींपर चरणानुयोगके विषयको उसके पात्रकी सीमासे कुछ बढाकर लिखा गया है, जो प्रायः पण्डितजीकी उदासीन चित्तवृत्तिका परिणाम जान पडता है। फिर भी स्वामी समन्तभद्रके रत्नकरण्ड श्रावकाचारका यह महाभाष्य पण्डितजीके विशाल अध्ययन, विद्वत्ता और कार्यतत्परताकी ओर संकेत करता है। यदि आज दिगम्बर समाजके विद्वानोंमें जैन साहित्यके उद्धार एवं प्रचारकी उन जैसी लगन होजाय तो निस्सन्देह कुछ वर्षोंमें ही बहुत कुछ ठोस साहित्यका निर्माण होकर संसारमें उसका प्रचार किया जा सकता है।

पण्डित सदासुखदासजीके एक प्रधान शिष्य थे। उनका नाम था पन्नालालजी संघी। आपका उक्त पण्डितजीसे विक्रम सं० १९०१ से १९०७ के मध्यवर्ती किसी समयमें साक्षात्कार हुआ था। पण्डितजीके सदुपदेश एवं प्रभावसे संघीजीकी चित्तवृत्ति पलट गई और जैनधर्मके ग्रन्थोंके अभ्यासकी ओर उनका चित्त विशेषतया उत्कण्ठित हो उठा। उन्होंने यह प्रतिज्ञा की, कि मैं आजसे रात्रिको १० बजे प्रतिदिन पण्डितजीके मकानपर पहुंचकर जैनधर्मके ग्रन्थोंका अभ्यास एवं परिशीलन किया करूंगा। जब संघीजी अपनी प्रतिज्ञाके अनुसार रात्रिको १० बजे पण्डितजीके मकानपर पहुंचे तब पण्डितजीने कहा कि आप बडे घरके हैं—सुखिया हैं—अत. आपसे ऐसे कठिन प्रणका निर्वाह कैसे हो सकेगा? उत्तरमें संघीजीने उस समय अपने मुंहसे तो कुछ भी नहीं कहा किन्तु जबतक पण्डित सदासुखजी जीवित रहे तबतक आप बराबर नियमपूर्वक उसी समय उनके पास पहुंचते रहे। पण्डितजीके सहयोगसे आपने कितने ही सिद्धान्त ग्रन्थोंका अवलोकन किया और जैनधर्मके तत्त्वोंका मनन एवं परिशीलन किया।

पण्डित सदासुखदासजीने अन्त समयमे अपने शिष्य संघीजीसे कहा कि—“ अब मैं इस अस्थायी पर्यायको छोडकर विदा होता हूं। मैंने तथा मेरे पूर्ववर्ती पण्डित टोडरमलजी, मन्नालालजी और जयचन्दजी आदि विद्वानोंने असीम परिश्रम करके अनेक उत्तमोत्तम ग्रन्थोंकी सुलभ भाषा वचनिकाएं की हैं, और अनेक नवीन ग्रन्थ भी बनाए हैं, परन्तु अभीतक देश-देशान्तरोंमें उनका जैसा प्रचार होना चाहिये था वैसा नहीं हुआ है। और तुम इस कार्यके सर्वथा योग्य हो, तथा जैनधर्मके मर्मको भी अच्छी तरह समझ गये हो, अतएव गुरुदक्षिणामें मैं तुमसे केवल यही चाहता हूं कि जैसे बने तैसे इन ग्रन्थोंके प्रचारका प्रयत्न करो। वर्तमान समयमें इसके समान पुण्यका

और धर्मकी प्रभावनाका और कोई दूसरा कार्य नही है।" यह कहनेकी आवश्यक्ता नहीं, कि पण्डितजीके सुयोग्य शिष्य संघीजीने गुरु-दक्षिणा देनेमे जरा भी आनाकानी नहीं की। और आपने अपने जीवनमें राजवार्तिक, उत्तरपुराण आदि आठ ग्रन्थों पर भाषावचनिकाएं लिखी है और २७००० श्लोक प्रमाण "विद्वज्जनबोधक" नामके ग्रन्थका निर्माण भी किया है। इसके सिवाय सरस्वती पूजा आदि कुछ पुस्तकें पद्यमें लिखी है। अन्य साधर्मी भाइयोंकी सहायतासे आपने जयपुरमे एक "सरस्वतीभवन" की स्थापना की थी, जिससे बाहरसे ग्रन्थोंकी माग आने पर ग्रन्थोंकी प्रतिलिपि कराकर भेज देते थे। इस कार्यको आप पण्डितजीकी अमानत समझते थे, और उसका जीवन-पर्यंत तक निर्वाह करते रहे।*

यद्यपि पण्डित सदासुखदासजीके मरण समयका ठीक ठीक बोध नहीं होसका है। परन्तु रत्नकरण्ड श्रावकाचारकी प्रशस्तिसे इतनी बात जरूर निश्चित है कि रत्नकरण्ड श्रावकाचारकी वचनिका पण्डितजीकी अन्तिम कृति है। वह विक्रम संवत् १०२०में चैत्र कृष्णा चतुर्दशीके दिन पूर्ण हुई है। उस समय पण्डितजीकी उम्र ६८ वर्षकी होचुकी थी।× इसके बाद आप अधिकसे अधिक दो चार वर्ष ही जीवित रहे होंगे। रत्नकरण्ड श्रावकाचारकी आपकी यह टीका जैन शास्त्रोंका विशेष अनुभव प्राप्त कर लेनेके बाद लिखी गई है, इसी-कारण इसमें दिये हुए वर्णनसे पण्डितजी उनकी चित्तवृत्तिका और सासारिक देह भोगोंसे वास्तविक उदासीनताका बहुत कुछ आभास मिल जाता है। उसमें समाधि आदिका जो महत्वपूर्ण वर्णन दिया है उससे पण्डितजीकी समाधिमरण—विषयक जिज्ञासा एवं भावनाका भी कितना ही दिग्दर्शन होजाता है। और भगवती आराधनाकी टीकाके अन्तके निम्न दो पद्योंसे, जिनमें समाधिमरणकी आकाक्षा व्यक्त की गई है, मेरे उपर्युक्त निष्कर्षकी पुष्टि होती है—

मेरा हित होनेको और, दीखे नांहि जगतमें ठौर।
यातै भगवति शरण जु गही, मरण आराधन पाऊं सही ॥ १३ ॥
हे भगवति तेरे परसाद, मरण समै मति होहु विषाद।
पंच परम गुरुपद करि ढोक, संयम सहित लहूं परलोक ॥ १४ ॥

* प० पन्नालालजी सघीका परिचय 'विद्वज्जनबोधक' के मुद्रित प्रथम भागकी प्रस्तावनासे लिया गया है। देखो—पृष्ठ ६, ७।

× अडसठ वरस जु आयुके, बीते तुम आधार। शेष आयु तव शरणतैं, जाहु यही मम सार ॥ १७ ॥
—प्रशस्ति, रत्नकरंडश्रावकाचार टीका।

इन पद्योंसे स्पष्ट प्रतीत होता है कि पण्डित सदासुखदासजी अपने समाधिमरणके लिये कितने उत्सुक थे। जरूर ही उनका मरण समाधिपूर्वक हुआ है और उसके प्रसादसे वे निस्सन्देह सद्गतिको प्राप्त हुए होंगे।

पण्डित सदासुखजीने जो साहित्यसेवा की है, और अपने अमूल्य समयको जिनवाणीके अध्ययन—अध्यापन और टीका कार्यमें बितानेका जो प्रयत्न किया है वह सब विद्वानोंके द्वारा अनुकरणीय है। संस्कृत—प्राकृतके जैन ग्रन्थोंका हिन्दी भाषामें अनुवादादि कर जो जैन समाजका उपकार वे कर गये हैं वह बडा ही प्रशंसनीय और आदरणीय है। इससे जैन संसारमें आपका नाम अमर होगया है। इस समय तक मुझे आपकी ७ कृतियोंका पता चला है। संभव है और भी किसी ग्रन्थकी वचनिका लिखी गई हो या कोई स्वतंत्र ग्रंथ बनाया गया हो। प्रस्तुत 'अर्थप्रकाशिका' टीका और उक्त रत्नकरण्ड श्रावकाचारकी टीकाके अतिरिक्त जिन पांच कृतियोंका पता और चला है वे इसप्रकार हैं—

१—भगवती आराधना टीका, संवत् १९०८ में भादों सुदी दोयजको पूर्ण हुई।

२—पण्डित बनारसीदास कृत नाटक समयसार टीका।

३—नित्यनियम पूजा संस्कृतकी टीका।

४—अकलंक स्तोत्रकी टीका।

५—तत्त्वार्थसूत्रकी लघु टीका।

पिछली चार टीकाओंके सामने न होनेके कारण उनके विषयमें रचना संवत् और प्रशस्ति आदिका कोई ठीक परिचय नहीं मिल सका। आशा है समाज पण्डितजीके उपकारको स्मरण करता हुआ उनके सेवाभावका आदर्श सामने रक्खेगा और जिनवाणीके प्रचारका जो सन्देश उन्होंने अपने शिष्य पण्डित पन्नालालजी संघीको दिया था उसे कार्यमें परिणत करनेका अपना भी कर्तव्य समझेगा, और तद्-नुसार जैन ग्रन्थोंका अनेक भाषाओंमें अनुवादादि कर प्रचार करनेका जरूर कोई संगठित प्रयत्न करेगा। ऐसा करके ही वह अपने उपकारीके ऋणसे उऋण हो सकेगा।

वीर सेवामन्दिर, सरसावा
ता० ५-५-१९४० } —परमानन्द जैन शास्त्री।

# निवेदन।

सारे जैन संसारमें श्री उमास्वामी (उमास्वाति) कृत श्री तत्वार्थसूत्र जैन सिद्धांतका सर्वोत्तम संस्कृत शास्त्र है जिसपर संस्कृतमें, प्राकृतमें व हिन्दी भाषामे अनेक टीकायें लिखी जा चुकीं हैं, उनमें जयपुर निवासी श्री० स्व० विद्वद्वर्य पंडित सदासुखदासजी कृत—"अर्थप्रकाशिका" नामकी भाषावचनिका टीकाका जैन समाजमें बहुत आदर है और वह स्वाध्यायमें बडे चावसे पढी जाती है। वैसे तो पण्डित सदासुखदासजीका नाम श्री रत्नकरण्डश्रावकाचार टीका और श्री भगवतीआराधना टीकाके कारण जैन संसारमें प्रसिद्ध है ही, लेकिन आपकी 'अर्थप्रकाशिका'की टीकामे जैन सिद्धातके गहन तत्वोंका जो विस्तृत निरूपण है इससे आपकी प्रतिभाका पता सहज लग जाता है। इस 'अर्थप्रकाशिका' शास्त्रकी वारम्वार माग आनेसे हमने इसे प्रकट करनेका साहस किया है, आशा है जैन समाज इसे शीघ्र ही अपना-लेगी। इस सिद्धातशास्त्रके रचयिता श्री० पं० सदासुखदासजीका खोजपूर्ण जीवन—परिचय प्रकट करनेका हमने संकल्प किया और उसके लिये दि० जैन समाजके सुप्रसिद्ध इतिहासज्ञ, पुरातत्वप्रेमी व साहित्यसेवी पण्डित जुगलकिशोरजी मुख्त्यार (सरसावा) को लिखा तो आपने इस निवेदनको तुर्त ही स्वीकार कर लिया और अपने स्थापित "वीर सेवामंदिर" सरसावाके एक साहित्यसेवी विद्वान् पं० परमानंदजी शास्त्रीसे पण्डित सदासुखदासजीका अतीव खोजपूर्ण परिचय मय विषयसूचीके अपने तत्वावधानमें तैयार कराके भिजवा दिया जो प्रकट करते हुए हमें बडा हर्ष होरहा है। इस महान् परिश्रमके लिये हम व सारा जैन समाज पण्डित परमानन्दजी शास्त्रीका अतीव आभारी है। तथा आपकी इस सेवाके लिये आपको जितना भी धन्यवाद दिया जाय कम है।

पण्डित सदासुखदासजीका प्राचीन हस्तलिखित चित्र जो हमें प्राप्त होसका है वह भी इस शास्त्रमें प्रकट किया गया है, जो पाठकोंको विशेष रुचिकर होगा। आपका जन्म विक्रम सं० १८५२ और स्वर्गवास सं० १९२५ करीब मालूम होता है।

इस महान शास्त्रके प्रकाशनमें जो कुछ त्रुटियां रह गई हों उनके लिये विद्वद्गण हमें क्षमा करके उन त्रुटियोंको लिख भेजनेकी कृपा करेंगे, ऐसी हम आशा रखते हैं।

सूरत,
वीर सं० २४६६,
आषाढ सुदी ८
ता० १२-७-४०.

निवेदक—
मूलचन्द किसनदास कापड़िया,
—प्रकाशक।

# मोक्षशास्त्रस्य सूत्रपाठः ।

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥

अथ तृतीयोऽध्यायः।

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे चतुर्थोध्यायः ॥ ४ ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

पृष्ठ

अथाष्टमोऽध्यायः ।

इति तत्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

इति तत्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

दशाध्याये परिच्छिन्ने तत्त्वार्थे पठिते सति ।
फलं स्यादुपवासस्य भाषितं मुनिपुंगवैः ॥ १ ॥
तत्त्वार्थसूत्रकर्तारं गृद्धपिच्छोपलक्षितं ।
वन्दे गणीन्द्रसंजातमुमास्वामिमुनीश्वरं ॥ २ ॥
जं सक्कइ तं कीरइ जं च ण सक्कइ तं च सद्दहणं ।
सद्दहमाणो जीवो पावइ अजरामरं ठाणं ॥ ३ ॥
तवयरणं वयधरणं संजमसरणं च जीवदयाकरणं ।
अंते समाहिमरणं चउगइदुक्खं णिवारेई ॥ ४ ॥
[illegible] ।
[illegible] ॥ ५ ॥
[illegible] ।
[illegible] ॥ ६ ॥

श्लोक ।

अक्षरमात्रपदस्वरहीनं, व्यंजनसंधिविवर्जितरेफं ।
साधुभिरत्र मम क्षमितव्यं, को न विमुह्यति शास्त्रसमुद्रे ॥ ७ ॥

शुभमस्तु श्रीरस्तु कल्याणमस्तु ।



## द्वितीय अध्याय ।

## तृतीय अध्याय ।

## चतुर्थ अध्याय।

## पंचम अध्याय ।

---

## षष्ठम अध्याय ।

## सप्तम अध्याय ।

## अष्टम अध्याय ।

## दशम अध्याय ।









स्वर्गीय विद्वद्वर्य पं० सदासुखदासजी विरचित—

# अर्थप्रकाशिका।

## [ मोक्षशास्त्रकी भाषावचनिका ]

## प्रथम अध्याय।

दोहा।

वंदौं श्रीवृषभादि जिन, धर्मतीर्थ करतार। नमैं जास पद इंद्र शत, शिवमारग रुचि धार॥ १॥
महावीर प्रभु चरम जिन, घाति घातिया चार। लहि केवलपद विभु कह्यो, शुद्ध धर्म विस्तार॥ २॥

अथ देवाधिदेव परमपूज्य धर्मतीर्थके प्रवर्त्तन करनेवाले, अनंतचतुष्टयादि अनंतगुणरूप अन्तरङ्ग-विभूतिकरि भूषित, अर इंद्रादिक देव परमभक्तिकरि निर्मापण कीया जो अनुपम विभूति सहित समवशरणादि बहिरङ्ग लक्ष्मी तिसकरि मंडित, बहुरि इंद्रादिक असंख्यात देवनिके समूहकरि वन्दनीक, बहुरि अनंतगुणनिके अतिशयनिकरि सहित, अर अष्टादशदोषरहित, जीवनिका परम उपकार करनेवाला, अर लोक अलोकका प्रकाश करनेवाला, अर त्रिकालवर्ती अनन्त द्रव्य, अनन्तगुण, अनन्त पर्यायनिका युगपत क्रमरहित एक कालमें उद्योत करनेवाला अर अनन्तमहिमायुक्त, अनन्तशक्ति सहित, अर संसारसमुद्रमैं

डूबते अनेक प्राणी तिनिकूं हस्तावलम्बन देनेवाला, अर परमात्मा परमब्रह्म परमेश्वर परमेष्ठी स्वयंभू शिव अरहन्तादि नामनिकरि विख्यात, अर अशरण प्राणीनिकूं अद्वितीय शरण, अर परमौदारिक देहमैं तिष्ठता, अर सप्तऋद्धिसमृद्ध गौतमादि गणधरमुनीनिकरि सेवनीक है चरणारविंद जाका, अर कंठ ओष्ठ तालवा जिव्हादिक अङ्गोपांगनिका कंपन स्पर्शनरहित सर्वांगतैं उपज्या, अक्षररहित, समस्त प्राणीनिके पुण्य-प्रभावकरि प्रेर्‌या, आर्य अनार्य समस्तदेशनिके प्राणीनिके ग्रहणमैं आवता, समस्त पापका घातक ऐसी दिव्यध्वनिकरि भव्यजीवनिका मोह अन्धकार दूरिकरता, अर चोसठि चमरनिकरि विराजमान, अष्ट-प्रातिहार्य विभूषित, सिंहासनतैं च्यार अंगुल अन्तरीक्ष विराजमान, भगवान सकलपूज्य परम भट्टारक श्रीवर्द्धमान देवाधिदेव मोक्षमार्गके प्रकाशकरनेकै अर्थि समस्तपदार्थनिका स्वरूप सातिशय दिव्यध्वनि-करि प्रगट किया। तिस अवसरमैं निकटवर्ती निर्ग्रंथ ऋषीश्वर समस्त मुनिगणकरि वंदनीक, सप्त ऋद्धिकरि समृद्ध, च्यार ज्ञानके धारक श्रीगौतम नामा गणधरदेव भगवानभाषित अर्थकूं धारणकरि द्वादशांगश्रुत-रूप रचना रची।

बहुरि श्रीवर्द्धमान स्वामीकूं मुक्तिगये पीछैं गौतमस्वामी १, सुधर्माचार्य २, जम्बूस्वामी ३, ए तीन केवली बासठिवर्ष पर्यंत पदार्थनिकी प्ररूपणा करी। बहुरि तिनके पीछे अनुक्रमकरि विष्णु १, नंदिमित्र २, अपराजित ३, गोवर्धन ४, भद्रबाहु ५, ए पांच श्रुतकेवली द्वादशांगके पारगामी भए। तिनका एकसो वर्षपर्यंतका अवसर भया तिस अवसरमैं भगवान केवलीतुल्य समस्तपदार्थनिका प्ररूपण भया। बहुरि विशाखाचार्य १, प्रौष्ठिलाचार्य २, क्षत्रिय ३, जयसेन ४, नागसेन ५, सिद्धार्थ ६, धृतिषेण ७, विजय ८, बुद्धिमान् ९, गंगदेव १०, धर्मसेन ११, ए ग्यारह अंग दशपूर्वके धारक एकादश परमनिर्ग्रंथ-मुनि अनुक्रमतैं एकसौ तीयासी वर्षमैं भए। ते यथावत् पदार्थनिकी सम्यक् प्ररूपणा करी। बहुरि नक्षत्र १, जयपाल २, पांडुनामा ३, ध्रुवसेन ४, कंसाचार्य ५, ए पञ्चमहामुनी एकादशांगविद्याके पारगामी अनुक्रमतैं दोयसै वीस वर्ष पर्यंत यथावत् प्ररूपणा करी। बहुरि सुभद्र १, यशोभद्र २, भद्रबाहु ३, महायश

४, लोहाचार्य ५, ए पञ्चमहामुनि प्रथम अंगका पारगामी एकसौ आठ वर्षमैं अनुक्रमतैं भए। ऐसे कालके निमित्ततैं बुद्धिवीर्यादिकनिकी मन्दता होतैं श्री कुन्दकुन्दादि अनेक मुनि परमनिर्ग्रंथ वीतरागी अंगके वस्तूनिके ज्ञानी होते भए। तथा उमास्वामी होते भए।

ऐसैं पापतैं भयभीत, ज्ञानविज्ञानसम्पन्न, परमसंयमगुणकरि मंडित, गुरुनिकी परिपाटीतैं श्रुतका अविच्छिन्न अर्थके धारक, इस कलिकालमैं श्रुतकेवली तुल्य श्रीउमास्वामीनामा परम वीतरागी मुनि भव्य जीवनके परोपकार करनेकौं भगवानका परमागमकी आज्ञातैं तत्त्वार्थसूत्र दशाध्यायरूप रचना करी। बहुरि कालके निमित्ततैं जीवनिकी बुद्धिकी मन्दता जानि मोक्षमार्गके प्रवर्त्तनके अर्थि श्रीपूज्यपादस्वामी तत्त्वार्थसूत्रकी सर्वार्थसिद्धि नामा टीका रची। अर श्रीसमन्तभद्रस्वामी चौरासी हजार गन्धहस्ती नामा बड़ी टीका रची तथा श्रीअकलंकदेव तत्त्वार्थवार्तिकालंकार ताकूं राजवार्तिक कहिए ऐसी सोलह हजार श्लोकनिमैं टीका (रचना) रची। बहुरि श्रीविद्यानंदिस्वामी श्लोकवार्तिकनाम वीसहजार श्लोकनिमैं टीका रची। सो अब इस कलिकालमैं ऐसे संस्कृतग्रंथ पढ़ने समझनेवाले अति अल्प रहि गए। तिन मन्दज्ञानी जीवनिकै मोक्षमार्गरूप शास्त्रका किंचित् अर्थ समझनेकूं यह देशभाषामय वचनिका लिखिए है—

दोहा।

पंच परमपदकौं नमौं, चैत्य चैत्यगृह सार। जैनधर्मवच वंदिकै, करौं मंगलाचार ॥ १ ॥
सूत्रवृत्ति वार्तिक महा—भाष्यग्रंथकर्तार। ध्याऊं श्रीगुरुके चरन, करहु सु मम उपगार ॥ २ ॥

चौपाई।

जयति सुगुरु शिवमगविस्तारे। कर्मकठिननग विविध विदारे ॥
विश्वतत्त्वके जाननहारे। वन्दौं तिस गुण होहु हमारे ॥ ३ ॥

मोक्षशास्त्र गम्भीर अपारा। ताको लहि फलितार्थ उदारा॥
अतिसंक्षेपरूप गहि नीका। अर्थप्रकाश लिखूं लघु टीका॥ ४॥

सवैया तेईसा।

प्रथमअवस्थामैं भविजन जे तत्त्वारथके हैं रुचिवान।
तिनके सुगममार्ग मिलवेकौं होहैं अर्थप्रकाश महान॥
मिले सुराह उछाह बढै तब पढैं बृहद् व्याख्या हित ठान।
दर्शनज्ञान करैं निज निर्मल धरैं चरन पावैं शिवथान॥ ५॥

सूत्रकर्त्ताका मङ्गलाचरण।

मोक्षमार्गस्य नेतारं भेत्तारं कर्मभूभृतां।
ज्ञातारं विश्वतत्त्वानां वंदे तद्गुणलब्धये॥ १॥

अर्थ—मोक्षमार्गके प्रवर्त्तावनहारा, अर कर्मरूप पर्वतनिकूं भेदनहारा, अर समस्त तत्त्वनिका जाननहारा जो है ताहि तिसके गुणनिकी प्राप्तिकै अर्थि वंदना करूं हूं। इहां तीन विशेषणनि सहित आप्तकी स्तुतिरूप मङ्गलाचरण कीया। तहां मोक्षमार्गका नेतृत्व विशेषणतैं तो आप्तका जगतके प्राणीनि-प्रति परमहितोपदेशकपणाकरि अद्वितीय उपकार प्रतिपादनरूप वर्णन कीया। अर कर्मभूभृद्भेत्तृत्वविशेषण-करि आप्तकै सर्वोत्कृष्ट सामर्थ्यपणा वा निर्दोषपणा तथा वीतरागपणा प्रगट कीया। जातैं इंद्रादिक समस्त देव जाकूं जीति नहीं सक्या, अर जगतके समस्तजीवनिकूं जीति स्वरूपतैं भ्रष्ट करि जडरूप करि नष्ट कीया ऐसा मोहनीयकर्म तथा ज्ञानावरण, दर्शनावरण, अन्तराय इनि च्यार कर्मनिका नाश करि अपना

जयनशील जिन नाम प्रगट कीया। बहुरि विश्वतत्त्वज्ञातृत्व विशेषणकरि समस्त गुणपर्यायनिसहित पदार्थनिका क्रमरहित युगपत् जाननेतैं सर्वज्ञ वीतरागपणा प्रगट कीया। ऐसे सर्वज्ञ वीतराग परमहितोपदेशक तीन विशेषणविशिष्टही आप्त है। सोही शास्त्रकी उत्पत्ति तथा शास्त्रका यथार्थज्ञान तथा आपसमान सर्वज्ञवीतराग करनेका निर्बाध कारण है, तातैं आप्तकूं नमस्कार करना युक्त ही है।

अब इहां कछु अन्य विशेष लिखिए हैं। इस श्लोकमें आप्तकूं नमस्कार करनेतैं तथा मोक्ष अर मोक्षका मार्गके समर्थनत प्रथम तो नास्तिकवादी वा शून्यवादीनिका परिहार है, जातैं सर्वज्ञ अर जीवादिक समस्त पदार्थ नास्तिकवादी तथा शून्यवादी नाहीं मानै हैं, बहुरि मोक्षतत्त्व कहनेतैं जे चार्वाकमतवाले परलोक तथा जीव तथा मोक्षका अभाव मानै हैं तिनका परिहार भया। कर्मभूभृतां भेत्तारं इस विशेषणतैं जे शिवमतवाले ईश्वरको सदा मुक्तही कहै हैं, कर्मका नाशकरि मोक्ष होना नाहीं मानें है तिनका परिहार भया। बहुरि मीमांसकादिक ब्रह्मवादी सर्वथा अद्वैतवादका एकांतकरि सर्वजगतकूं एक ब्रह्मरूपी ही विस्तरया मानैं हैं, और समस्त जीव अजीवादि पदार्थनिका अभाव ही मानैं हैं, तिनका भी कर्मभूभृतां भेत्तारं विशेषणकरि परिहार कीया। जातैं ज्ञानावरणादि समस्त कर्म हैं ते पुद्गल अजीवरूपही हैं। बहुरि विश्वतत्त्वज्ञातृत्वविशेषणकरि सर्वज्ञका अभाव माननेवाला चार्वाकमत या मीमांसकमत है तिसका परिहार कीया।

बहुरि तद्गुणलब्धये इस वचनतैं नैयायिक, वैशेशिषक मतवाले मुक्तजीवतैं हूं परमात्माकी जुदी जाति मानैं हैं, जीवके परमात्मपदकी प्राप्ति नाहीं मानैं हैं तिनका परिहार कीया। वा मीमांसकमतहीका भेदरूप भट्टमतवाले आत्माके मोक्ष होना नाहीं मानैं हैं, तिनका परिहार कीया। या प्रकार अन्यमतनितैं भिन्न विशेषण सहित अपने इष्ट आप्तकौं नमस्कार करना युक्त ही है। इस शास्त्रविषै मोक्षमार्गका उपदेश है। जो घातियाकर्मका नाशकरि सर्वज्ञ वीतराग परम हितोपदेशक होय सो ही आप्त है। ताहीका प्रवर्त्तोया मोक्षमार्ग प्रमाणसिद्ध है, जातैं सर्वज्ञ नाहीं होय तो सूक्ष्म, अन्तरित, दूरवर्ती पदार्थनिकों कौन

जानें। तहां सूक्ष्मपदार्थ तो परमाणूकूं आदि लेय हैं। अर अन्तरित जे अतीतकालमें होय गये, अर अनागत आगामी कालमें होंहिगें, अर दूरवर्त्ती जे मेरुगिरि नरक स्वर्गविमानादि पदार्थ हैं, सो इनि पदार्थनिकूं सर्वज्ञविना यथार्थ कोऊही जाणि नाहीं सकै, तदि कैसें यथार्थ उपदेश करै। अर वीतराग नाहीं होय तौ रागद्वेषादिककै वशि हुवा यथावत् नाहीं कहि सकै। अर परम हितोपदेशक नाहीं होय तो स्वपरतत्त्वकों जणाय आत्मकल्याणमें कौन प्रवर्त्तावै। साक्षात् उपकार तौ उपदेशतें ही होय है। सिद्धभगवान सर्वज्ञ वीतराग तौ हैं परन्तु तिनतें उपदेश सम्भवै नाहीं, यातें परम हितोपदेशक नाहीं, तातें आप्तपणा अर्हंतजिनही कै बनै है, सोही सत्यार्थवादी है। जातें सर्वज्ञ आप्तविना छद्मस्थ अन्यवादी एकांती अपनी इच्छातें अनेक प्रकार मिथ्या कल्पना करि वस्तूका अन्यथा स्वरूप कहै हैं। तिनका मत प्रत्यक्षादि प्रमाण करि बाधित है। केई तो जीवतत्वका अभाव ही कहै हैं। केई जीवकों ज्ञानादिक गुणतैं भिन्न निर्गुण मानै हैं। केई जीवकूं कर्मकी उपाधि रहित सर्वथा शुद्ध ही मानै हैं। इत्यादि एकांत अभिप्रायतैं वस्तु अनन्तधर्मनि सहित ताकूं नाहीं जानै हैं। अर जो जीवका सर्वथा अभाव ही होय तौ मैं सुखी हूं, मैं दुःखी हूं, मैं ज्ञाता हूं, मैं या करि या करूंगा, ऐसा विकल्प अचेतन देहकै नाहीं होय। जे बुद्धिपूर्वक क्रिया देखिए है ते समस्त ज्ञानस्वरूप आत्माकी है। इंद्रियनिका विषय आत्माविना कौन ग्रहण करै? भिन्न भिन्न कौन जानैं?

तातैं आत्माका सद्भाव प्रकट है, सो बालगोपालादिक समस्तके अनुभवमें आवै है। अर कोई जीवका अस्तित्व मानै हैं परंतु ज्ञान अर आत्माका अस्तित्व सर्वथा भिन्न मानैं हैं सो आत्माविना ज्ञानका अस्तित्व कैसैं सधैगा? अर ज्ञान विना आत्माका स्वभाव कैसैं सधैगा? तातैं जीवकै अर ज्ञानकै गुणगुणीभावकरि तो भिन्नपणा है, जैसे अग्निकै अर उष्णताकै है। अर वस्तुत्वकरि अभेद है, प्रदेशभेद है नाहीं। अर जो गुण अर गुणी सर्वथा प्रदेशनिकरिभी भिन्न होय तो दोऊनिका अभाव होयजाय। बहुरि कोई जीवकूं कर्म-उपाधिरहितही कहैं तौ प्रत्यक्ष केई तो दरिद्री देखिए हैं, केई लक्ष्मीवान्, केई रोगी, केई निरोगी, केई

राजा, केई रंक, केई दुःखी, केई सुखी, केई कुरूप, केई सुरूप, केई पण्डित, केई मूर्ख, केई नीचकुली, केई उच्च कुली, ऐसें नाना रचना प्रत्यक्ष देखिये हैं, ते कैसें बनैं ? पूर्वोपार्जित कर्मकरिही जीवनिके जानीजाय हैं। बहुरि जीवकू सर्वथा शुद्धही कहैं तौ दीक्षा, शिक्षा, व्रत, तप, ध्यानादिक समस्त निष्फल होय जाय। तातैं आप्त जो सर्वज्ञ वीतराग तिनिका कह्या आत्माका स्वरूप ही सत्यार्थ है।

बहुरि एकांती मोक्षका स्वरूप भी अन्यथा कल्पै, तहां केई तो ज्ञान, सुख, दुःखका अभावकूं मोक्ष कल्पै है। केई प्रदीपनिर्वाण कहैं हैं। जैसे दीपक बुझि जाय तदि दिशामैं नहीं जाय न विदिशामैं जाय अभाव होय, तैसैं आत्माका अभावकूं मोक्ष मानैं हैं, सो आप्तका उपदेश विना यथार्थ नाहीं जानै हैं। बहुरि मोक्षके उपाय प्रति भी अन्यथा कल्पना करे हैं। केई चारित्र विना ज्ञान मात्रतैं ही मोक्ष मानै हैं। केई श्रद्धान मात्रतैं ही मोक्ष मानै हैं। केई चारित्र मात्रतैं ही मोक्ष मानैं, केई ज्ञानचारितैं, केई दर्शनज्ञानहीतैं, केई दर्शन, ज्ञान, चारित्र इन तीन्याका अभावतैं ही मोक्ष मानैं हैं। एकांतवादी वस्तुका यथावत् स्वरूपकूं जानैं नाहीं। सो इनका यथावत् स्वरूप सर्वज्ञका प्रकाश्या आगमतैं जानना उचित है।

सो इस प्रथम श्लोकमैं आप्तका लक्षण कह्या तिसकी निर्बाध सिद्धिके अर्थि श्रीविद्यानन्दिस्वामीनैं ८००० श्लोकनिमैं आप्तमीमांसा रची, अर ३००० श्लोकनिमैं आप्तपरीक्षा रची सो तिनमैं आप्तका स्वरूपकों निर्णय करि परीक्षा प्रधानी ज्ञानीजननिका हृदयमैं आप्तका निर्णय कराय महान् उद्योत कीया है। अब मिथ्यावादीनि करि कह्या जो ज्ञानमात्रतैं ही मोक्ष होना तथा क्रियाकांडतैं ही मोक्ष होना इत्यादि एकांत पक्षका निराकरणके अर्थि भगवान् अरहन्त करि कह्या जो मोक्षका उपाय ताहि प्रगट करनेकूं सूत्र कहैं हैं—

सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ॥ १ ॥

अर्थ—सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र ए तीन्यूं मिले हुए मोक्षमार्ग हैं। मोक्षकी प्राप्तिका उपाय है। इस सूत्र विषें सम्यक् शब्द प्रशंसावाची है सो प्रत्येककै लगावना। सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान

सम्यक्चारित्र ए तीन मिले हुए मोक्षमार्ग कह्या सो इहां मार्गशब्दके एकवचन कहनेतैं तीननिका तीन माग नाहीं है, तीननिका मिल्या हुवा मोक्षमार्ग एक है ऐसा अर्थ जनावनेकूं एकवचन कह्या है। जो पदार्थनिका याथात्मस्वरूपका श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन है। अर जिस जिस प्रकारकरि जीवादिक पदार्थ अवस्थित हैं तिस तिस प्रकारकरि नयप्रमाणपूर्वक जाणैं अर संशय विपर्यय अनध्यवसाय इत्यादि दोषरहित जाणैं सो सम्यग्ज्ञान है। पंचप्रकार संसारका कारण जे मिथ्यात्व कषायादिक तिनका अभाव करनेविषैं उद्यमी जो सम्यग्ज्ञानी ताकै कर्मकै ग्रहण होनेकूं कारण जे क्रिया तिनका त्याग सो सम्यक्चारित्र है। जातैं संसारीनिका समस्त आचरण कर्मबन्धकूं कारण है। अर जिस आचरणतैं नवीन कर्मका आस्रव रुकि जाय सो ही सम्यक्चारित्र है। अज्ञानपूर्वक आचरणका निषेधकै अर्थि चारित्रकै सम्यक् विशेषण कह्या है।

कोऊ कहै ज्ञानका ग्रहण पहली कीया चाहिए, सम्यग्दर्शन जो पदार्थनिका श्रद्धान सो ज्ञानपूवक ही होय है। बहुरि ज्ञानके अक्षर थोरे दर्शनके अक्षर बहुत तातैं हूं अल्प अक्षरवालेकूं पूर्वै कह्या चाहिये। उत्तर—ए दोष नाहीं है। जैसैं मेघपटलकूं दूरि होतैं ही सूर्यका प्रताप अर प्रकाश दोऊ युगपत प्रगट होय हैं, तैसैं दर्शन मोहका उपशमतैं वा क्षयोपशमतैं वा क्षयतैं आत्माका सम्यग्दर्शन स्वभाव प्रगट होय तिसही कालविषैं आत्माकै कुमति, कुश्रुति–ज्ञानका अभावरूप मतिज्ञान, श्रुतज्ञान प्रगट होय है। तातैं सम्यग्दर्शनकै अर सम्यग्ज्ञानके कालभेद नाहीं है, युगपत होय हैं। बहुरि ज्ञानकूं अल्पाक्षरकरि प्रधान कह्या तोहू अल्पाक्षरतैं पूज्यपणा प्रधान है अर दर्शन पूज्य है, जातैं सम्यग्दर्शन होतै सन्तै कुज्ञानके सम्यग्ज्ञानपणा प्रगट होय है, तातैं सम्यग्दर्शनके पूज्यपणातैं सम्यग्दर्शनकूं प्रथम कह्या है, अर ज्ञानकूं मध्यमैं कह्या सो सम्यग्ज्ञान पूर्वक ही सम्यक्चारित्र होय है। अर अज्ञानीका चारित्र बन्धका कारण है तातैं चारित्र पीछैं कह्या है। अब आदिमैं कह्या जो सम्यग्दर्शन ताका लक्षण निर्देशके अर्थि सूत्र कहैं हैं—

तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनं ॥ २ ॥

अर्थ—तत्त्वार्थनिका जो श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन है। तत्त्व शब्द सर्वादिकनिमैं भाव सामान्यवाची

है, तातैं जो पदार्थ जैसैं अवस्थित है तैसैं ताका होना सो तत्त्व है। अर जाकूं "अर्थते" कहिए निश्चय करिए सो अर्थ है। तत्त्वरूप जो निश्चय सो तत्त्वार्थ है। भावार्थ—जो अर्थ जिस स्वभावकरि अवस्थित है ताका तिस स्वभावकरिकैं ग्रहण होना निश्चय होना सो तत्त्वार्थ है। तत्त्वार्थनिका श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन है। सो सम्यक्त्व दोय प्रकार है—एक सराग सम्यक्त्व, एक वीतराग सम्यक्त्व। तहां प्रशम, संवेग, अनुकम्पा, आस्तिक्य है लक्षण जाका ऐसा सराग सम्यक्त्व है। तहां रागादिकनकी उत्कटताका अभाव सो प्रशम है। इहां उत्कटताका 'अनन्तानुबन्धी सम्बन्धी' अर्थ है। संसार देह भोगनतैं भयभीतता सो संवेग है। सर्व प्राणीनिविषैं मैत्रीभाव सो अनुकम्पा है। जीवादिक पदार्थ यथायोग्य अपने स्वभावकरि जैसैं आगमविषैं अस्तिरूप हैं तैसैं अंगीकार करना सो आस्तिक्य है। अर केवल निजात्मस्वरूपकी विशुद्धता सो वीतराग सम्यक्त्व है। आगैं कहै हैं जो जीवादिक पदार्थनिका सम्यक् श्रद्धानतैं सम्यग्दर्शन कैसैं उपजै है इस हेतुतैं सूत्र कहैं हैं—

## तन्निसर्गादधिगमाद्वा ॥ ३ ॥

अर्थ—जो सम्यग्दर्शन स्वभावतैं ही उपजै अर अन्यके उपदेशकी अपेक्षा नाहीं करै सो तो निसर्गज सम्यक्त्व है। अर जो परके उपदेशतैं भया जो अर्थज्ञान, तातैं उपजै सो अधिगमज है। ऐसैं सम्यक्त्व दोय प्रकार है। इहां कोऊ कहै निसर्गज सम्यग्दर्शनविषैं पदार्थनिका ज्ञान है कि नाहीं? जो ज्ञान है तदि तो अधिगमज ही भया कछु भेद नाहीं रह्या। अर जो पदार्थनिका ज्ञान नाहीं है तो पदार्थनिकूं जाने विना कैसैं श्रद्धान होय? तिसकूं उत्तर कहैं हैं—सम्यग्दर्शनकी उत्पत्तिविषै अन्तरंग हेतु जो दर्शन मोहका उपशम, क्षय, क्षयोपशम सो तो दोऊ ही सम्यक्त्वमैं समान है। ताकूं होतैं जो बाह्य परके उपदेशका निमित्त विना होय ताकूं निसर्गज कहिए।

बहुरि परोपदेशपूर्वक होय सो अधिगमज है। जैसैं पूर्वकृतकर्मका उदयके निमित्ततैं सिंहमैं क्रूरता, शार्दूलमैं शूरवीरता, स्यालमैं कायरता, सर्पमैं दुष्टता स्वभावहीतैं है, किसीका उपदेशतैं नाहीं, तातैं

नैसर्गिकी कहिए है, तैसैं दर्शन मोहका उपशम, क्षय, क्षयोपशमतैं ही स्वपर तत्त्वका श्रद्धान होय सो निसर्गज सम्यग्दर्शन है अथवा जैसैं देवकुरु, उत्तरकुरु, भोगभूमिविषैं बाह्य पुरुषका उद्यमादि प्रयत्न विना ही सुवर्ण उत्पन्न होय है, तैसैं बाह्य उपदेशादिक विना ही जीवादिकनिका श्रद्धान होय सो निसर्गज है। अर जैसैं सुवर्ण पाषाण है सो सुवर्ण निकाशनेका विधि उपायका जाननेवाला पुरुषका प्रयोगतैं सुवर्णरूप होय सो तैसैं अधिगमज है। इहां सूत्रमैं तत् शब्द कह्या है सो पूर्व सूत्रविषैं कह्या जो सम्यग्दर्शन ताका ग्रहण करनेके अर्थि है। अब तत्त्व कहा है? इस हेतुतैं सूत्र कहै हैं—

जीवाजीवास्रवबंधसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वं ॥ ४ ॥

अर्थ—जीव अजीव आस्रव बन्ध संवर निर्जरा मोक्ष ए सप्त तत्त्व हैं। कोउ कहै तत्त्व एक ही कहना युक्त है एकहीके अनेक भेद हैं सप्त कहना युक्त नाहीं, ताकूं उत्तर कहैं हैं—यद्यपि तत्त्व सामान्य अनन्तपर्याय रूप एक ही है। तथापि जीव अजीव ऐसे दोय हैं इनतैं बाह्य कोऊ नाहीं तातैं दोय ही हैं। अथवा शब्द अर्थ ज्ञान ऐसे तीन भेदकै बाह्य कोऊ नाहीं ऐसैं संख्यात असंख्यात अनन्त है॥ परन्तु शिष्यका अभिप्रायके वशतैं तत्त्वकी निरूपणा है तातैं अतिसंक्षेप ही कहैं तो बड़े बुद्धिमानहीकै समझिमैं आवै अर अतिविस्ताररूप कहैं तो बहुत कालमैं भी ग्रहण नहीं होय तातैं मध्यम क्रमकरि सात ही कहै। जातैं इस मोक्षशास्त्रविषैं मोक्षका प्रकरण है तातैं मोक्ष तो अवश्य कह्या चाहिए। अर सो मोक्ष कोनकै होय? जीवकै होय, तातैं जीव ग्रहण कीया। अर जीवके मोक्ष होय सो पूर्वैं जो जीव कहूं बन्धतैं बन्धनै प्राप्त भया होय ताहीकै छूटना मुक्त होना सम्भवै सो जीव अर अजीव दोऊनिके परस्पर मिलनेतैं होय है तातैं अजीव ग्रहण किया। संसारका प्रधानकारण आस्रव, बन्ध हैं तातैं आस्रव, बन्ध ग्रहण कीए। अर मोक्षका प्रधानकारण संवर निर्जरा है तातैं संवर निर्जराकूं ग्रहण कीए ऐसैं सामान्यमैं गर्भित ये तोऊ प्रधान जाणि तत्त्व सप्त कहे।

चेतनालक्षण जीव है। अर चेतनागुण जिनमें नाहीं ऐसे पुद्गल धर्म अधर्म आकाश काल ए पांच

अजीव तत्त्व हैं। शुभ अशुभ कर्मनिके आगमनका द्वाररूप आस्रव है। आत्मा अर कर्म इन दोऊनिके प्रदेशनिका परस्पर प्रवेश करना सो बन्ध है। आस्रवद्वारनिका रुकना निरोध होना सो संवर है। एकदेश कर्मका क्षय होना सो निर्जरा है। समस्त कर्मनिका वियोग होना सो मोक्ष है। इनका विशेष वर्णन आगें करसी। अब ए कहे जे सम्यग्दर्शनादिक तथा जीवाजीवादिक तिनका संव्यवहारविशेषमैं जो व्यभिचार तिसके दूरि करनेकूं सूत्र कहे हैं—

## नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः ॥ ५ ॥

अर्थ—जीवादि पदार्थनिका तथा सम्यग्दर्शनादिकनिका नाम, स्थापना, द्रव्य, भाव इन चारनिकरि न्यास कहिये निक्षेप है। इहां नामशब्दकी दोय तरह निरुक्ति करिये हैं। "नीयते अर्थो अनेन इति नाम" नीयते कहिए सन्मुख करिये है अर्थ जाकरि सो नाम है। अथवा अर्थकूं प्राप्त होइए जाकरि सो नाम है। अथवा नयति कहिये अर्थकूं सन्मुख करै सो नाम है। जिसकूं सुणतैंही उसका अर्थ सन्मुख हो जाय सो नाम है। गुण जाति द्रव्य क्रिया रहित वस्तुमैं अपना पुरुषार्थकरि अन्यकी अपेक्षारहित वस्तुका अपनी इच्छातैं ही संज्ञा करना सो नाम निक्षेप है। कोऊ कारणकी अपेक्षातैं होई सो नामनिक्षेप नाहीं कहावै है। जिस वस्तुमैं नाम, रूप, गुण, जाति, द्रव्य, क्रिया तो नहीं होय अर लोकमैं प्रवृत्तिकै अर्थि अपनी इच्छातैं संज्ञा करना सो नामनिक्षेप है।

जैसैं किसी पुरुषका नाम इंद्रराज है। तहां इंद्रकी गुण, जाति, क्रिया एकहू नाहीं पावै अर माता पिता इंद्रराज नाम धारि दीया तहां नाम निक्षेप कहिये। अथवा किसीकूं चतुर्भुज वा धनपाल तथा देवदत्त, जिनदत्त, हाथीसिंह इत्यादिक नाम गुण, जाति, द्रव्य, क्रिया विनाही लोक कहै हैं सो नामनिक्षेप है। अर धवलगुणके धारककूं धवल कहिए तहां गुणद्वारै नाम है। मनुष्य, देव, गौ, अश्व, हस्ती इत्यादि जातिद्वारै नाम हैं। कुण्डल पहरे होय ताकू कुण्डली कहिए, दण्ड लिये होय ताकूं दण्डी कहिये, धनाढ्यकूं धनी कहिये ए द्रव्यद्वारैं नाम हैं। अर पूजन करतेकूं पूजक कहिये, नृत्य करतेकूं नर्त्तक कहिए

ऐसैं क्रियाद्वारै नाम हैं, इनकूं नामनिक्षेप नाहीं कहिए। बहुरि काष्ठ, पाषाण, माटी चित्रकर्मादिविषैं तथा सतरंजके रोणानिमैं हस्ती घोटकादिक तदाकार, वा अतदाकारमैं सो यो है ऐसे स्थापन करना सो स्थापना है। जैसैं पाषाणादिकनिका तदाकार प्रतिबिंब वा अक्षतपुष्पादिक अतदाकारनिविषैं यह जिनेंद्र है चन्द्रप्रभ है तथा इंद्र है ऐसा स्थापन करना, तथा यो जीव है वा सम्यग्दर्शन है वा ज्ञान है ऐसैं स्थापन करना सो स्थापना निक्षेप है।

इहां कोऊ कहै की नाम अर स्थापना तो एकही भया जैसैं नामकै अनुकूल गुणरहितका नाम करना सो नामनिक्षेप है। तैसैं ही काष्ठपाषाणादिकनिका तदाकार अतदाकारमैं यो इंद्र है ऐसा नाम करना सोही स्थापना है। नाम नाहीं किया तिस विषै स्थापनाभी नाहीं होय है, तातैं नाम अर स्थापना एकही है भिन्न नाहीं। तिसकूं कहै हैं—नाममैं अर स्थापनामैं अत्यन्त भेद है। किसीका नाम इंद्र कह्या वा जिन कह्या तिसमें इंद्रपणाका वा जिनपणाका आदर नाहीं अर अनुग्रहकी वांछा नाहीं। अर धातुपाषाणादिक-निमैं स्थापना किया तिसकूं साक्षात् इंद्र ही मानै हैं तथा जिन ही मानै हैं। जिनेन्द्रका प्रतिबिंबकी स्थापनातै अपना उपकार होना वांछै हैं। स्थापनानिक्षेपमैं तो साक्षात् वेही हैं ऐसा मानैं, कछु भेद नाहीं मानैं, स्तवन करैं पूजा करैं ध्यान करैं अर नामतैं अन्य प्रयोजन नाहीं, केवल व्यवहारकै अर्थि नाम धर्या है। ऋषभ ऐसा नाम किसीका होय तहां कछु पूजादिक नाहीं। अर स्थापना होय ताकूं साक्षात् पापका क्षय करनेवाला ऋषभजिनेन्द्र मानि पूजा, स्तवन, ध्यान करैं ऐसा भेद है।

बहुरि जिसकी स्थापना करनी होय तिसका आकारादिरूप स्थापना सो तदाकार स्थापना है। याकूं सद्भावस्थापना कहिये हैं। अर आकारादिरहित स्थापना सो अतदाकार स्थापना है। याकूं असद्भाव स्थापना कहिये हैं। कोऊ कहै इस पंचमकालमैं अरहन्तपरमेष्ठीका अतदाकार स्थापन करना कि नाहीं करना। ताका उत्तर—इस कालमैं अन्यमतका देवनिकी अनेक प्रकार अनेक विपरीत रूप स्थापना होय-गई जिनकै शस्त्रादिक ग्रहण अर वक्रता अर तीव्ररागनै लीयां ऐसी विपरीत, परिणामनिकूं विकार करने-

वाली स्थापना है अर अब कोई अतदाकार स्थापनाकूं आगममैं कही जाणि चण्डिकादिक देवी, तथा लिंगादिरूप शिव भैरवादिक, तथा पत्थर मांटी इत्यादिकनिमैं स्थापना करि कहै हमारैं एही अरहन्त हैं ऐसे जानि अरहन्त मानि पूजन ध्यान करने लागी जाय तौ धर्मव्यभिचार होइ जाय, मार्ग भ्रष्ट होइ जाय तातैं ज्ञानी जन इस कालमैं तदाकारस्थापनाहीका अधिकार किया है।

बहुरि कोऊ कहै जो अरहंत प्रतिमा किस अर्थ पूजिए हैं तथा अरहंत भगवान् तो मोक्ष गए तहां सिद्धस्थानमैं हैं धातुपाषाणका प्रतिबिंबमैं आवै नाहीं वा पूजा चाहैं नाहीं, वा किसीका उपकार अपकार करैं नाहीं, पूजन स्तवन अभिषेक करैं तामैं राग करै नाहीं फिर किस वास्ते पूजिये हैं? ताका उत्तर— आरम्भी गृहस्थ है ताका मन शुद्धात्मस्वरूपकी अवलम्बनमैं तो प्रवर्त्तै नाहीं अर निरालम्ब चित्त ठहरै नाहीं तब आपकै परमात्मभावका अवलम्बनके अर्थि वीतरागतासूं परिणाम जोड़नेके अर्थि प्रतिमाकूं साक्षात् अरहंतस्वरूप ही संकल्प करि ध्यान, स्तवन, पूजन करै है। तिस अरहंतके स्वरूपमैं अपने परिणाम जुड़नेतैं उस अवसरमैं सांसारिक समस्त संकल्प रुकि, परमात्माका अनुभवन होय है। तिस परमात्म-स्वरूपमैं एकाग्रता होनेकरि सुखमैं ज्ञानमैं सम्पदामैं विघ्न करनेवाला अन्तरायकर्ममैं अनुभाग जो रस सो सूकि जाय है, वा वीतरागभावके प्रसादतैं असातावेदनीयकूं आदि लेय समस्त अशुभप्रकृति जे पूर्वै बन्धी हुई सत्तामैं तिष्ठै थीं तिनका रस नष्ट होजाय है। अर जे पूर्वलो बांधी पुण्यप्रकृति तिनमैं रस वधि (ढ़ि) जाय है। अर मन्दकषायके प्रभावतैं शुभ आयुकर्म विना समस्त कर्मप्रकृतिनकी स्थिति घटि जाय है।

सो सिद्धांतमैं भगवानका हुकम प्रसिद्ध है जो मन्दकषायके प्रभावतैं पूर्वै बांधे हुए शुभकर्मनिमैं रस वधि (ढि) जाय है। अर अशुभकर्मनिमैं रस सूकि जाय घटि जाय है, अर स्थिति तीन आयु विना समस्त कर्म प्रकृतिनिका घटि जाय है। अर तीव्र कषायके प्रभावतैं कर्मकी समस्त पाप प्रकृतिनमैं रस वढि जाय अर पुण्य प्रकृतिनमैं रस घटि जाय है अर तीन आयु विना समस्त कर्मनिकी स्थिति वधि जाय है। तातैं भगवान् अरहन्तका गुणनिमैं अनुराग लीनता सो ही अरहन्त भक्ति, तिसके प्रभावतैं

दुःखका कारण पापप्रकृतिनिमैं रस रुकि जाय तदि समस्त दुःख विनशि जाय हैं, अर सुखके कारण पुण्यप्रकृतिनमें रस बढ़ि जाय तदि स्वर्गादिकनिके सुख तथा राजसम्पदा भोगादिक आपहीतैं प्रगट होइ हैं। यद्यपि भगवान् अरहंत धातुपाषाणके प्रतिबिंबमैं आवैं नाहीं अर किसीका उपकार अपकार भी भगवान् वीतराग करैं नाहीं तथापि उनका नाम तथा प्रतिबिंब अपने शुभ परिणाम वीतरागरूप ध्यान होनेकूं बाह्यनिमित्त है। जातैं रागरूप स्त्रीपुरुषनिके अचेतन चित्रामादिक देखनेतैं जैसें राग प्रकट होय है तैसैं वीतराग प्रतिबिंब देखनेतैं वीतरागता प्रकट होय है।

तथा इस संसारमैं रागद्वेष जीवनिकै होय है सो समस्त ही केवल अचेतन जे सुवर्ण, रूपा, मणि, माणिक्य, महल, वन, बाग, नगर, ग्राम, पाषाण, कर्दम, श्मशान, वा मनुष्य तिर्यंचनिके देह तथा वचन, राग, रुदन, दुर्गंध, सुगन्ध, रस, विरस इत्यादिक समस्त अचेतन पुद्गल द्रव्यनिके चितवन, श्रवण, अवलोकन, अनुभवतैं ही होय है। ए समस्त अचेतन आत्माकैं रागद्वेष उपजानेकूं सहकारी कारण है तैसें जिनेन्द्रकी परम शांत मुद्रा ज्ञानीनिकैं वीतराग होनेकूं सहकारी कारण है, प्रेरक नाहीं। अर वीतरागतातैं अन्य चाहना भव्यनिकै है नाहीं।

बहुरि जो जिनेंद्रकै अग्रस्थानविषैं जल चंदनादिक जे अष्टद्रव्य उतारणकरि चढाइए हैं सो कछु भगवान भक्षण करैं वा वासना लेवैं ऐसा अभिप्राय नाहीं है। याका ऐसा भाव है—जैसें बडे मंडलेश्वर-राजाका समागम होय तदि उनके उपरि सुवर्ण, रत्न, मोती, वारफेर करि क्षेप दीजिये वा आरती उतारिए है, पुष्प अक्षतादिक उतारण करि क्षेपिए सो समस्त आपनी भक्ति है। राजाकैं कछु लेनेका प्रयोजन नाहीं है। तैसैं भव्यजीव भक्तिकरि भरया हुआ त्रैलोक्यनाथ परम मंगलरूप परमेश्वर परमात्मस्वरूप भगवान् अरहंतके प्रतिबिंबकूं देवतांप्रमाण उत्पन्न भया है आनन्द जाकैं ऐसा निकट भव्यजीव भक्तितैं अर्घ उतारण करि अग्रभूमीमैं क्षेपै है और कछु वांछा नाहीं है॥ सो भक्तिका मार्ग अनादिकालतैं चल्या आवै है नवीन नाहीं भया है। अर जे समस्त आरम्भ परिग्रहादिकनिकै त्यागी होय

नीज आत्मिक परमात्मके रसमैं लीन हैं तिनकै दर्शनपूजनादिकमैं प्रधानता नाहीं है ते परमात्मरूपतैं आराध्यआराधकरूप भेदबुद्धि छांडि परमात्मस्वरूप आत्मानुभवमैं लीन भए तिष्ठे हैं ऐसैं स्थापना-निक्षेपमै प्रकरण पाय कथन किया ॥

अब द्रव्यनिक्षेपका स्वरूप कहिए हैं। जो अनागत परिणामप्रति सन्मुखपणा सो द्रव्यनिक्षेप है जैसे इंद्र बनावनैके अर्थि ल्याया जो पाषाण ताकैं इंद्रकी प्रतिमाकी पर्यायप्रति सन्मुखपणा है तातैं तिस पाषाणकू इंद्र कहिए हैं। तथा देवपर्यायकै सन्मुख जीवकूं देवद्रव्य जीव कहिए हैं। तथा सम्यग्दर्शनादि परिणति सन्मुख भया ताकूं द्रव्यसम्यग्दर्शन कहिए।

सो द्रव्यनिक्षेप दोय प्रकार है। एक–आगमद्रव्यनिक्षेप, एक–नोआगमद्रव्यनिक्षेप। तहां कोऊ पुरुष जिसका निक्षेप करना होय तिस वस्तुके कथनका आगम जो शास्त्र ताका जाननेवाला होय परन्तु जिस अवसरमें उस शास्त्रका चिंतनादिमैं उपयोगरहित होय तिसकूं आगमद्रव्यनिक्षेप कहिए। जैसैं कोऊ पुरुष सम्यग्दर्शनके कथनका तथा सामायिकके कथनका वा जीवद्रव्यके कथनका शास्त्रकूं जानता होय अर जिस कालमैं उस कथनका शास्त्रके चिंतवनादि व्यापारकरि रहित हुवा अन्यव्यवहारमैं युक्त होरह्या होय तिस कालमैं उस पुरुषकूं आगमद्रव्यसम्यग्दर्शन कहिए वा आगमद्रव्यसामायिक वा आगम-द्रव्यजीव कहिए ऐसैं आगमद्रव्यनिक्षेप कह्या।

अब नोआगमद्रव्यनिक्षेप तीन प्रकार है–ज्ञायकशरीर १, भावी २, तद्व्यतिरिक्त ३। तिनमैं ज्ञायकशरीरहू तीन भेद रूप है–भूत १, भावी २, वर्त्तमान ३। तहां ज्ञाताका शरीर पूर्वपर्यायमैं था तिसकूं छांडि आया सो भूतज्ञायकशरीर है। अर जिस शरीरतैं सम्यग्दर्शनादिकका आगमकूं जानै है सो वर्त्तमान ज्ञायकशरीर है। बहुरि जिस शरीरकूं आगैं धारण करैगा सो भावीज्ञायकशरीर है। तहां भूतज्ञायक शरीरका भी तीन भेद है। च्युत १, च्यावित २, त्यक्त ३। जो शरीर अपनी आयुका अन्त होतैं अपने परिपाकतैं छूट्या सो च्युत है। अर जो कदलीका घात ज्यों विषभक्षण करि वा मारण ताडन

त्रासनादिक वेदनाकरि तथा रुधिरका शरीरतैं निकशनैंकरि तथा भयकरि तथा शस्त्रादिकनिका घातकरि तथा संक्लेश होनेकरि तथा उच्छ्वासके रुकनेकरि तथा आहारका निरोधकरि जाका आयुकर्मके निषेक एकठे छूटनेतैं जो मरण भया सो च्यावित है। अर जो संन्यास धारणकरि दर्शन ज्ञान चारित्र तप आराधनाकूं आराधि त्यागव्रतसंयमसहित शरीरकूं त्याग्या सो त्यक्त है। ऐसैं ज्ञायकशरीरका स्वरूप कह्या।

अब नोआगमद्रव्यका दूजा भेद जो भावी सो ऐसा है-जो सम्यग्दर्शनादिकका आगमका जाननेवाला शरीर आगैं होइगा सो भावीनोआगमद्रव्य निक्षेप है। अब तद्व्यतिरिक्त नोआगमद्रव्यनिक्षेपके दोय भेद हैं-एक कर्म, दूजा नोकर्म। तिनमैं दर्शनमोहका उपशम क्षय क्षयोपशमरूप जो दर्शनमोहके द्रव्यरूप कर्मवर्गणा सो नोआगमद्रव्यसम्यग्दर्शनका कर्मनाम भेद है। तथा सामायिक उपरि लगावैं तो चारित्रमोहका मन्द अनुभागरूप द्रव्यकर्म सो सामायिकका कर्म नाम भेद है। तथा जीवमैं लगावैं तो ज्ञानावरणके मन्द अनुभागरूप परमाणू तिनकूं तद्व्यतिरिक्तका भेद जो कर्म ताकूं नोआगमद्रव्यकर्म कह्या। बहुरि जो सम्यग्दर्शनादि होनेके बाह्य उपदेशादिक तथा समता होनेके कारण बाह्य द्रव्य ते तद्व्यतिरिक्तका नोकर्मनाम भेद है। ऐसैं द्रव्यनिक्षेप कह्या।

बहुरि भावनिक्षेपके दोय भेद हैं-एक आगमभावनिक्षेप, दूजा नोआगमभावनिक्षेप। तहां जिस वस्तुका निक्षेपकरिए तिसके कथनका शास्त्रकूं जाननेवाला पुरुषका उपयोग जिस काल उसमैं लगि रह्या होय तिस पुरुषकूं आगमभावनिक्षेप कहिए। बहुरि जिस वस्तुका निक्षेप करिए तिस पर्यायरूप तिस कालमैं वर्त्तमान होय सो नोआगमभावनिक्षेप है। ऐसैं चार निक्षेप कहे। इहां प्रयोजन ऐसा जो लोकव्यवहारमें केई नामहीकूं भाव समझि जांय तथा नामस्थापनाकूं भावादिक जानैं ताके व्यभिचार दूरिकरि यथार्थ समझावनेके अर्थि यह निक्षेपविधि है। तहां द्रव्यार्थिकनयतैं तो नाम, स्थापना, द्रव्य ए तीन निक्षेप हैं। अर पर्यायार्थिकनयकरि भावनिक्षेप है। अब नामादिककरि विस्तारे जे जीवादिक तिनका स्वरूप काहेतैं होय यातैं सूत्र कहै हैं-

## प्रमाणनयरधिगमः ॥ ६ ॥

अर्थ—प्रमाणकरि अर नयकरिके जीवादिक पदार्थनिका ज्ञान होय है। जीवादिकके यथार्थस्वरूपका ज्ञान प्रत्यक्ष परोक्ष प्रमाणकरि तथा द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक नयकरि होय है। तहां प्रमाण दोय हैं-एक स्वार्थप्रमाण, एक परार्थप्रमाण। तहां स्वार्थप्रमाण तो ज्ञान स्वरूप है। अर परार्थप्रमाण वचनरूप है। तिनमैं च्यार ज्ञान तो स्वार्थप्रमाण हैं। अर श्रुतप्रमाण है सो ज्ञानरूप भी है, वचनरूप भी है तातैं स्वार्थ परार्थ दोऊ रूप हैं।

बहुरि श्रुतप्रमाणके विकल्प हैं भेद हैं ते नय हैं। जे नय हैं ते प्रमाणकी सापेक्षा रूप हैं। इहां नित्य अनित्यादिक अनेक धर्मनिसहित वस्तु प्रमाणके विषयके भावकू प्राप्त होइ हैं। बहुरि काहु एक धर्मकी मुख्यता लेय अविरोध साध्य पदार्थनिकूं जाकरि जानिये सो नय है। पदार्थका एक धर्म है सो नयका विषय है सो ही कह्या है "सकलदेश प्रमाणाधीन है" "विकलदेश नयाधीन" है। नय है सो श्रुतप्रमाणका विकल्प है अंश है। मति, अवधि, अर मनःपर्यय ज्ञानका विकल्प नय नाहीं है। जातैं वचनके निमित्ततैं उपज्या जो श्रुतज्ञान ताके ही ये विशेष संभवै हैं।

बहुरि जो अधिगम है सो ज्ञानात्मक तथा शब्दात्मक भेदकरि दोय प्रकार है। तहां एकवस्तुविषैं अविरोधकरि विधिनिषेधतैं सप्तभङ्ग होय हैं। स्यादस्ति १, स्यान्नास्ति २, स्यादस्तिनास्ति ३, स्यादवक्तव्य ४, स्यादस्त्यवक्तव्य ५, स्यान्नास्त्यवक्तव्य ६, स्यादस्तिनास्त्यवक्तव्य ७, ऐसैं सप्त हैं। तहां वस्तु है सो स्वचतुष्टयकरि अस्तिस्वरूप भी है। जैसैं घट है सो अपने अपने द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावकरि अस्तिस्वरूप ही है। तहां गुणपर्यायनिका समुदायरूप सो तो द्रव्य है। बहुरि द्रव्यकी संकोचविस्ताररूप अवगाहना है सो क्षेत्र है। अर उत्पत्तितैं लगाय नाशपर्यंत ताका काल है। अर जो गुणपर्यायनिकी अवस्था सो भाव है। ऐसैं अपने स्वरूपचतुष्टयकरि अस्तिस्वरूप है। यह प्रथम भग है।

बहुरि जो वस्तु है सो परद्रव्य, परक्षेत्र, परकाल, परभावकरि नास्तिरूप ही है। जैसैं घट है सो

पटादिक परद्रव्यनिका चतुष्टयकरि नास्तिरूप ही है। जातैं अपने स्वरूपका ग्रहण परस्वरूपका त्याग सो ही वस्तुकै वस्तुपणा है। जो आपविषै परतैं भिन्न परिणमन नाहीं होइ तो घटपटादि सारा एकरूप हो जाय तातैं परका नास्तिपणा है सो ही अस्तित्व साधै है। ऐसैं दूजा भग है।

बहुरि जो वस्तु है सो अपने द्रव्य क्षेत्र काल भावकरि अस्तिरूप है, पर द्रव्य क्षेत्र काल भावकरि नास्तिरूप है। तातैं वस्तु कथञ्चित् अस्तिनास्ति दोऊ रूप है। ऐसैं तीसरा भग है। बहुरि वस्तुविषैं स्वचतुष्टयकरि अस्तिपणा अर परचतुष्टयकरि नास्तिपणा ऐसैं अस्ति नास्ति दोऊ धर्म एक कालमैं हैं, क्रमकरि नाहीं हैं, अर दोऊ धर्म एककालमैं कह्या जाय नाहीं। वचनद्वारै पहले अस्ति कहै वा पहले नास्ति कहै क्रमसौं कह्या जाय है। अर वस्तुमैं अस्ति नास्ति दोऊ धर्म युगपत् हैं तातैं वस्तु है सो कथंचित् अवक्तव्य है। अनेकधर्म युगपत् कहनेवाला ऐसा पदवाक्यका अभाव है। ऐसैं चौथा भंग है।

बहुरि वस्तु है सो स्वचतुष्टयकी अपेक्षा अस्तिरूप है अर युगपत् स्वचतुष्टय परचतुष्टयकी अपेक्षा दोऊ धर्म एककाल कह्या जाय नाहीं यातैं अवक्तव्य है। तातैं स्वचतुष्टय अर युगपत् स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षाकरि अस्ति अवक्तव्य है। ऐसा पांचमा भंग है॥ बहुरि वस्तु है सो परचतुष्टयकी अपेक्षा नास्तिरूप है। अर युगपत् स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षा अस्ति नास्ति दोऊ धर्म एककालमैं कहे जाय नाहीं यातैं अवक्तव्य है। तातैं परचतुष्टय अर युगपत् स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षा नास्तिअवक्तव्य है। ऐसै छठा–भंग है॥ बहुरि वस्तु है सो क्रमकरि स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षा अस्तिनास्ति है। अर युगपत् स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षा करि अवक्तव्य है। तातैं क्रमकरि अर युगपत् स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षा "अस्ति नास्ति अवक्तव्य" है ऐसैं सप्तम भंग है।

ऐसैं विधि निषेधके वशतैं सप्त भंग हैं। इनतैं अन्य नाहीं होइ हैं। इनमैं प्रत्येक भंग तीन, अर द्विसंयोगी भंग तीन, अर त्रिसंयोगी भंग एक है। तहां आदिका तीन भंग तो वक्तव्यका भेद है। अर चौथा अवक्तव्यका एक भङ्ग है। अर अन्तका तीन हैं ते अवक्तव्यका संयोगी भङ्ग है। ऐसैं ए सात प्रकार

वस्तुका धर्म है। इन सप्त भंगनितैं वस्तुका यथार्थ ज्ञान अर वस्तुका अर्थक्रियारूप प्रवृत्तिका निश्चय होय है।

बहुरि इहां 'स्यात्' पद है सो अनेकान्तका उद्योतक कथंचित् अर्थमैं निपात है। एक वस्तुमैं अनेक धर्म कहनेतैं सर्वथा एकांतके अभिप्रायतैं दोष दीखैं तहां 'स्यात् पद सहित कहनेतैं विरोधादि दूषण दीखनेका परिहार होय है। स्यात् नाम कथंचित् का है। कोई प्रकारकी विवक्षाको जनावै है। तातैं अनेकांतके प्रकाशनेकूं स्यात् शब्दका प्रयोग अवश्य चाहिए। जातैं सर्वथा एकांतका निराकरण कथंचित् पदतैं होइ है सो समस्त नय तथा प्रमाणके वाक्यके आदिमैं कहना। इहां भाव ऐसा जो वस्तुका स्वरूप अनेकांतात्मक है तातैं वस्तुके जनानेवालेनिकूं स्यात् शब्द जानिवे योग्य है।

बहुरि इहां कोऊ पूछे अनेकांत ही है ऐसा कहनेमें भी सर्वथा एकांत आवै है तब अनेकांत कैसें रह्या। तहां उत्तर कहै हैं। अनेकांतहू अनेकांतरूप है। कथञ्चित् एकांत कथञ्चित् अनेकांत है। प्रमाणवचनकरि अनेकांत है, नयवचनकरि एकांत है। जातैं एकांत हू दोय प्रकार है-एक सम्यक्एकांत, एक मिथ्याएकांत। तहां हेतुविशेषका सामर्थ्यकी अपेक्षातैं प्रमाणकरि प्ररूपण किया अर्थका एकदेशकूं कहना सो सम्यक् एकांत है। अर एकधर्मका ही निश्चयकरि अन्य समस्त धर्मका निराकरणरूप वचन सो मिथ्याएकांत है। जातैं नयकी अपेक्षात वस्तुकै धर्मका नियम करना सो सम्यक् एकांत है। यद्यपि वस्तुमैं नित्य अनित्यादिक अनेक विरुद्ध धर्म हैं तथापि द्रव्यार्थिक नयतैं तो नित्य ही है अनित्य नाहीं। पर्यायकी अपेक्षा अनित्य ही है नित्य नाहीं है। ऐसैं नयतैं एक धर्मकूं कहना सम्यक् एकांत है। अर नयकी अपेक्षा विना कहना सो मिथ्या एकांत है।

बहुरि अनेकांतहू दोय प्रकार है-एक सम्यक् अनेकांत, एक मिथ्या अनेकांत। तहां एक वस्तुमैं अपना अपना प्रतिपक्षी सहित अनेक धर्मका युक्ति आगमतैं विरोध रहित निरूपण करै सो सम्यक् अनेकान्त है। अर तत् अतत् स्वभावकरि शून्य कल्पना किया सो मिथ्या अनेकान्त है। बहुरि कोऊ कहै अनेकान्त है सो नित्य अनित्यादि दोऊ पक्षकूं कहै है तातैं संशयका कारण है तातैं प्रमाण नाहीं ताकूं

कहै हैं—संशय तौ जहां दोऊ वस्तुनिका निर्णय नहीं होय तहां होय। जैसै कोऊ अन्धकारका अवसरमैं दूरितैं देख्या जो यो स्थाणु है कि पुरुष है ? ऐसैं जो ज्ञान दोऊनिकूं नहीं छांडै सो संशय ज्ञान है। जहां दोऊ पक्षका निश्चय नहीं होय तहां संशय होय है। अनेकांतविषै दोऊ पक्षके विषय निश्चित हैं तातैं संशयका कारण नांहीं।

बहुरि जो दोऊ धर्मनिकै विरोध होइ तदि संशय होय है। जहां नयनतैं दोऊ धर्म कह्या तहां संशय कैसैं होय ? जैसैं एक पुरुषविषै पिता, पुत्र, भ्राता, भागिनेय, मातुल, स्वामी, सेवकादि अनेक धर्म पुत्रपितादिककी अपेक्षातैं विरोधकूं नाहीं प्राप्त होय हैं। पुत्रकी अपेक्षा पिता ही है, पिताकी अपेक्षा पुत्र ही है, भाईकी अपेक्षा भाई है, भाणजाकी अपेक्षा मामा, मामाकी अपेक्षा भाणजा इत्यादिक अनेक धर्म एक ही पुरुषविषै विरोधकूं प्राप्त नाहीं होय है तातैं संशय कैसैं होय। ऐसैं अनेकांतस्वरूप जो जीवादिकतत्त्वार्थनिका ज्ञान सो प्रमाणनयतैं ही होय है। तातैं प्रमाणनयनिका ही अभ्यास करना। जातैं इस कालमैं भी परीक्षामुख, प्रमेयकमलमार्त्तंड, प्रमेयचन्द्रिका, प्रमाणपरीक्षा, प्रमाणनिर्णय, प्रमाणमीमांसा, न्यायकुमुदचंद्रोदय, अष्टसहस्री, आप्तपरीक्षा, श्लोकवार्तिक, राजवार्तिक आदि अनेकग्रन्थ प्रमाणनय समझनेकूं ही हैं। ऐसैं प्रमाणनयकरि जाणे जे जीवादिक, तिनका जाननेका अन्य उपाय दिखावनेकूं सूत्र कहै हैं—

निर्देशस्वामित्वसाधनाधिकरणस्थितिविधानतः ॥ ७ ॥

अर्थ—निर्देश १ स्वामित्व २ साधन ३ अधिकरण ४ स्थिति ५ विधान ६ इनि छह अनुयोगनि करि भी सम्यग्दर्शनादि तथा जीवादि पदार्थनिका अधिगम होय है॥ निर्देश तो स्वरूपका कहना, स्वामित्व कहिए अधिपतिपणा, साधन कहिए उत्पत्तिका कारण, अधिकरण कहिये अधिष्ठान आधार, कालकी मर्यादा सो स्थिति, विधान कहिये प्रकार, ऐसैं ए निर्देशादिक कहे, ते जीवादिक तथा सम्यग्दर्शनादिक जाननेका उपाय हैं। इनिका संक्षेपतैं उदाहरण सम्यग्दर्शन ऊपरि कहै हैं—

